है कि जिन जीवसमासोंका जिन गुणस्थानोंमें द्रव्यप्रमाण बतलाया गया है उनमें उन गुणस्थानोंका सत्त्व भी स्वीकार किया जाना अनिवार्य है। और यदि वह सत्त्व स्वीकार नहीं किया तो वह द्रव्यप्रमाण प्ररूपण ही अनार्ष हो जावेगा। यही बात द्रव्यप्रमाणके प्रारम्भमें भी कही गई है कि—

**"संपहि चोद्दसण्हं जीवसमासाणमत्थित्तमवगदाणं सिस्साणं तेसिं चेव परिमाणपडिबोहणट्ठं भूदबलियाइरियो सुत्तमाह।" (पुस्तक ३ पृ. १)।**

अर्थात् जिन चौदह जीवसमासोंका अस्तित्व शिष्योंने जान लिया है उन्हींका परिमाण बतलानेके लिये भूतबलि आचार्य आगे सूत्र कहते हैं। तात्पर्य यह कि मनुष्यनीके सत्वमें केवल पांच और द्रव्यप्रमाणादि प्ररूपणमें चौदह गुणस्थानोंके प्रतिपादनकी बात बन नहीं सकती। और यदि उनका द्रव्यप्रमाण चौदहों गुणस्थानोंमें कहा जाना ठीक है तो यह अनिवार्य है कि उनके सत्वमें भी चौदहों गुणस्थान स्वीकार किये जांय।

एक बात यह भी कही जाती है कि जीवट्ठाणकी सत्प्ररूपणा पुष्पदन्ताचार्यकृत है और शेष प्ररूपणायें भूतबलि-आचार्यकी। अतएव संभव है कि पुष्पदन्ताचार्यको मनुष्यनीके पांच ही गुणस्थान इष्ट हों। किन्तु यह बात भी संभव नहीं है क्योंकि यदि उक्त सूत्रमें पांच गुणस्थान ही स्वीकार किये जांय तो उसका उसी सत्प्ररूपणाके सूत्र १६४–१६५ से विरोध पड़ेगा जहां स्पष्टतः सामान्य मनुष्य, पर्याप्त मनुष्य और मनुष्यनी इन तीनोंके असंयत, संयतासंयत व संयत इन सभी गुणस्थानोंमें क्षायिक, वेदक और उपशम सम्यक्त्व स्वीकार किया गया है। यथा—

मणुसा असंजदसम्माइट्ठि-संजदासंजद-संजद-ट्ठाणे अत्थि खइयसम्माइट्ठी वेदयसम्माइट्ठी उवसमसम्माइट्ठी ॥ एवं मणुस-पज्जत्त-मणुसिणीसु ॥ १६४-१६५ ॥

इन सूत्रोंके सद्भावमें स्वयं पुष्पदन्तकृत सत्प्ररूपणामें ही मनुष्यनी के संयत गुणस्थान व तीनों सम्यक्त्वोंका सद्भाव स्वीकार किया गया है ।

इन सब प्रमाणों व युक्तियोंसे स्पष्ट है कि सत्प्ररूपणाके सूत्र ९३ में संयत पदका ग्रहण करना अनिवार्य है । यदि उसका ग्रहण नहीं किया जाय तो शास्त्रमें बड़ी विषमता और विरोध उत्पन्न हो जाता है । इस परिस्थितिमें यदि उसी सूत्रके आधारपर स्त्रियोंके केवल पांच ही गुणस्थानोंकी मान्यता स्थिर की जाती है तो कहना पड़ेगा कि यह मान्यता एक स्खलित और त्रुटित पाठके आधारसे होनेके कारण भ्रान्त और अशुद्ध है ।

---